# अथ तर्क चितावनी

चौपई

पूरण ब्रह्म निरंजन राया। जिनि यहु नख शिख साज बनाया॥
ता कहुं भूलि गये बिभचारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ १॥
गर्भ मांहिं कीनी प्रतिपाला। तहां बहुत होते बेहाला॥
जनमत ही वह ठौर बिसारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २॥
बालापन मंहि भये अचेता। मात पिता सौं बांध्यौ हेता॥
प्रथम हिं चूके सुधि न संभारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३॥
बहुरि कुमार अवस्था आई। ताहू मांहि नहीं सुधिकाई॥
पाइ पेलि हँसि रोइ गुदारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ४॥
भयो किशोर काम जब जाग्यौ। परदारा कौं निरषन लाग्यौ॥
व्याह करन की मन महिं धारी। अइया मनषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५॥
मात पिता जोस्यौ सनमंधा। कै कछु आपुहि कीयौ धंधा॥
लै करि पांस गरे महिं डारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ६॥

---

(१) अइया=ऐ, हे। मनुषहुं=मनुष्य होकर भी। बूझि=बुद्धि, समझ। राया=राजा। साज=सामान, यह अनमोल देह। बिभचारी=प्रतिकूल, स्वामीद्रोही।

(२) वह ठौर=जहां ईश्वर दर्शन हुये थे और ईश्वर से भक्ति करने का प्रण किया था।

(६) पांस गले में डारी=मानों जान-बूझ प्रसन्नतापूर्वक अपना अनिष्ट आपही किया कि विवाह करके गृहस्थाश्रम की फांसी अपने गले में आप ही डाल ली। "तुलसी गाय बजाय के दियो काठ में पांव"।

भयौ गृहस्थ बहुत सुख पाया। पंच सपी मिलि मंगल गाया॥
करि संयोग बडौ झप मारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ७॥
ता पीछे जोवन मदमाता। अति गति है विपया सन राता॥
अपनी गनै न पर की नारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ८॥
निलज काम वश शंक न आनैं। साप सगाई कछू न मानैं॥
लोक वेद मरजादा टारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ९॥
गर्व करैं पुनि ऐंठ्यौ डोलै। मुख तें जो भावे सो बोलै॥
लाज कानि सब पटकि पछारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ १०॥
मूंछ मरोरैं पाग संवारैं। दर्प्पन लै करि वदन निहारैं॥
पुशी होइ अति महा विकारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ११॥
आठहुं पहर विषै रस भीनां। तन मन धन जुवती कौं दीनां॥
ऐसी विपया लागी प्यारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥१२॥
पान पांन वस्तर लै आवै। विधि विधि के भूपन पहरावै॥
अति आधीन लेइ वलिहारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥१३॥
कामिनि संग रह्यौ लपटाई। मानहुं इहै मोक्ष हम पाई॥
कबहूं नेंक होइ जिनि न्यारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥१४॥
जौ त्रिय कहै सु अति प्रिय लागै। निशि दिन कपि ज्यौं नाचत आगै॥
मारउ सहै सहै पुनि गारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥१५॥

---

(७) से (११) तक यौवन का आरम्भ और विवाह होकर गृहस्थाश्रम प्रवेश का उपोद्घात है—जैसे (२) से (६) तक बालापन, किशोर अवस्था का दिग्दर्शन है।

(९) (१०) यह नरपिशाचों और महाव्यभिचारियों का वर्णन है।

(११) महा विकारी=विकारभरी देह।

(१२) से (१५) तक यौवनांधता के मद और तज्जनित विवश कर्म्मों का वर्णन है कि यह गधापचीसी ऐसी ही अवस्था होती है।

पेती करै वनिज करि ल्यावै। चाकर होइ दशौं दिश ध्यावै॥
आगै आइ धरै भरि थारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥१६॥
लकरी घास पोट पुनि ढोवै। लाज वडाई अपनी षोवै॥
तासौं करै आइ मनुहारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥१७॥
औरउ कर्म करै वहुतेरा। जन जन कै आगै हुइ चेरा॥
चौरी करै करै वटपारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ १८॥
ज्यौं त्यौं करि कछु घर मैं आनैं। वनिता आगै दीन बषानै॥
हौं तेरौ नित आज्ञाकारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ १९॥
यौं करते संतति हुइ आई। तब तौ फूल्यौ अंगि न माई॥
देत वधाई ता परि वारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २०॥
मानैं मोद बहुत सुख पावै। ता सुत कौं ले गोदि षिलावै॥
चिटकी देइ वजावै तारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २१॥
लरिका चारि पांचि हुइ आये। तिनकूं जूये घर करवाये॥
साल वोवरा महल अटारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २२॥
पुत्र पौत्र वंध्यौ परिवारा। मेरै मेरै कहैं गँवारा॥
करत बडाई सभा मझारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २३॥
उद्दिम करि करि जोरी माया। कै कछु भाग्य लिष्यौ सो पाया॥
अजहूं तृष्णा अधिक पसारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २४॥
जब दश बीस पचास क चाहै। सौ सहस्र लष कोरि उमाहै॥
अरव परव तौ हू अंधियारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २५॥
देश विलाइति हाथी घोरे। ज्यौं ज्यौं वांधै त्यौं त्यौं थोरे॥
करि संतोष न वैठै हारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ २६॥

---

(१६) से (२६) तक—गृहस्थी की विडम्बना और तज्जनित कर्म प्रसार का चित्र है। अपने लिये, स्त्री के लिये, सन्तान आदि के लिये धर्माधर्म, न्यायान्याय से जो कुछ वुरे भले काम होते हैं, उनका वहुत सरल भाषा में सच्चा वृत्तांत है।

(२५) कोरि उमाहै=कोटि संख्यक धन के लिये वा पाने को उत्साहित होवै।

ऐसै करत बुढापा आया। तब काठी करि पकरी माया॥
कौड़ी परचत कसकै भारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ २७॥
मेरे बेटे पोते पैहैं। मेरी संची कोउ न लैहैं॥
ईस्वरकी गति कछु न विचारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ २८॥
निपट वृद्ध जब भयौ शरीरा। नैननि आंवन लाग्यौ नीरा॥
पौरी पर्‌यौ करै रपवारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ २९॥
कानहुं सुनै न आंपिहुं सूझै। कहैं और की औरै बूझै॥
अब तौ भई बहुत विधि ख्वारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ३०॥
बेटा बहू नजीक न आवै। तू तौ मति चल कहि समुझावै॥
टूक देहि ज्यौं स्वान बिलारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ३१॥
बकतौ रहै जीभ नहिं मोरै। मरिहुंन जाइ पाटली तोरै॥
तैं पपारि सब ठौर बिगारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ३२॥
पिजि करि उठै सुनै जब ऐसी। गारि देह मुख भावै तैसी॥
भौंडी रांड करकसा दारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ३३॥
उठि न सकै कंपै कर चरना। या जीवन तैं नीकौ मरना॥
तौहूं मन में अति अहंकारी। अइया मनुपहुं बूझि तुम्हारी॥ ३४॥

---

अन्धियारी=स्यात् अधिकाई वा आधिक्य की इच्छा के लिये यह प्रयोग हुआ है। अथवा अन्धकार वा धन के लिये अन्धाधुन्ध प्रयत्न करना।

(२६) हारी हारकर, थक कर।

(२७) से (३६) तक वृद्धावस्था का सजीव चित्रण है कि इसका कहीं जवाव ढूंढने से मिले। "सवैया" में भी अच्छा वर्णन है बुढापेका।

(२९) नैननि नीरा=आंखों की निर्बलतासे बुड्ढे के पानी झरने लगता है और मुंह में लार भी टपकने लग जाती है। यह गिलटियों और धमनियों की शिथिलता व अल्पवीर्यता से।

(३१) बिलारी=बिलाई।

(३३) दारी=स्त्री के लिये निरादर का शब्द है।

ताकौ कह्यौ करै नहिं कोई। परवश भयौ पुकारै सोई॥
मारी अपने पाव कुहारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३५॥
तासौं कछू होइ नहिं आवै। मन मैं बहुत भांति पछितावै॥
सीस धुनै अति होइ दुषारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३६॥
अब तौ निकट मौति चलि आई। रोक्यौ कण्ठ पित्त कफ वाई॥
जमदूतनि पासी विस्तारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३७॥
निकसत प्रान सैंन समुझावै। नारायन कौ नाम न आवै॥
देषि सबनि कौं आंसू ढारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३८॥
हंस बटाऊ किया पयाना। मृतक देषि करि सबै डराना॥
घर महिं तैं लै जाहु निकारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ३९॥
वै श्रवना नैना मुख नासा। एक नहीं जो चलनी स्वासा॥
अब क्यौं यासौं प्रीति निवारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ४०॥
निशि दिन पवरि बाग की लेता। पलक पलक मैं पानी देता॥
माली गयौ जु सींचत क्यारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ४१॥
लोग कुटम्ब सबै मिलि आये। आपुन रोये और रुलाये॥
लैकर चालै धाह उचारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ४२॥

---

(३५) कुहारी=कुल्हाड़ो। "अपने पांव कुल्हाड़ी मारना" महाविरा है अपना नाश वा अनिष्ट आपही करना।

(३७) वाई=वायु, वात। (३७) से (४६) तक मरणावस्था व मृत्यु व मृतक क्रिया व कुटुम्ब शोक का बढ़िया नकशा खींचा गया है मानों दर्पण में मुंह देख रहे हैं।

(४०) वै श्रवना...—इन्द्रियां तो मृतक देह में वैसी ही दिखाई देती हैं परन्तु कर्म वैसे अब नहीं हैं। अब सांस न रहने से सब कर्म शून्य हैं। मानों उस शरीर से इन्होंने प्रेम का नात तोड़ दिया, सो ऐसा क्यों किया ?

(४२) धाह=उच्च शब्द करके रोये, 'वार घाली'।



स्व० स्वामी सुन्दरदासजी का फतहपुर का प्राचीन स्थान—उसके अगाड़ी स्व० महंत गंगारामजी स्वामीजी के वस्त्रादि सहित और शिष्यों सहित बैठे हैं।

सूकर स्वान काग पं होई। कीट पतङ्ग गनैं कहा कोई॥
औरौं जोनि भ्रमैं हत्यारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५२॥
भूत पिशाच निशाचर जेते। राक्षस देह भयानक केते॥
सो पुनि होइ जीव संसारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५३॥
भ्रमत भ्रमत जव आवै अन्ता। तव नर देह देँहि भगवन्ता॥
आपु मिलन की सौंज संवारी। अइया मनषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५४॥
सकल सिरोमनि है नर देहा। नारायन कौ निज घर येहा॥
जामहिं पइये देव मुरारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५५॥
चेति सकै सो चेतहु भाई। जिनि डहकावो राम दुहाई॥
सुन्दरदास कहै जु पुकारी। अइया मनुषहुं बूझि तुम्हारी॥ ५६॥

*॥ समाप्तोऽयं तर्क चितावनी ग्रन्थः॥*

---

(५४) आपु=स्वयं ईश्वर की प्राप्ति इस नारायणी देह द्वारा ही हो सकती है जिसकी देवता भी इच्छा रखते हैं।

(५५) 'कायाबेली' (दादूवाणी) देखो देह की उत्तमता पर।

(५६) डहकावो=चिगना, डुलना, वहकना। राम दुहाई=ईश्वर की शपथ है!

# अथ विवेक चितावनी

चौपई

आपु निरंजन है अविनाशी। जिनि यहु बहु विधि सृष्टि प्रकाशी ॥
अब तूं पकरि उसी का शरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ १ ॥
जौ तूं जन्म जगत मैं आया। तौ तूं करि लै इहै उपाया ॥
निशि दिन राम नाम उच्चरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ २ ॥
माया मोह मांहि जिनि भूलै। लोग कुटंब देषि मत फूलै ॥
इनकै संग लागि क्या जरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ ३ ॥
मात पिता बन्धव किसके रे। सुत दारा कोऊ नहिं तेरे ॥
छिनक मांहि सब सौं बीछरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ ४ ॥
अपने अपने स्वारथ लागे। तूं मति जानै मो सन पागै ॥
इनकौं पहिले छौडि निसरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ ५ ॥
जिनि के हेत दशौं दिशि धावै। कोऊ तेरे संग न आवै ॥
धाम धूम धंधा परिहरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ ६ ॥
गृह कौ दुःख न बरन्यौ जाई। मानहु अग्नि चहूं दिश लाई ॥
तामैं कहु कैसी विधि ठरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना ॥ ७ ॥

---

( २ ) जन्म=जनम करके, पैदा हो करके।

( ३ ) जरना=जलना, नाश होना।

( ४ ) बीछरना=बिछुड़न, अलग होना।

( ५ ) पागे=मेलजोल रखते। निसरना=निकल जाना।

( ६ ) परिहरना=पूर्णतौर पर त्यागना।

(७)ठरना='ठहरना' का संक्षिप्त रूप। स्थिर रहना यहां ठहरा होने का अर्थ नहीं है।

करना है सो करि किन लेहू। पीछै हम कौं दोष न देहू॥
इक दिन पांव पसारि उलरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ८॥
या शरीर सौं ममता कैसी। याकी तौ गति दीसत ऐसी॥
ज्यौं पाले का पिंड पघरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ९॥
मृत्यु पकरि कैं सबनि हिलावै। तेरी बारी नियरी आवै॥
जैसें पान वृक्ष तें झरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १०॥
दिन दिन छीन होत है काया। अंजुरी में जल किन ठहराया॥
ऐसी जानि वेगि निस्तरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ११॥
देह षेह मांहि मिलि जाई। काग स्वान कै जंबुक षाई॥
तेल फुलेल कहा चोपरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १२॥
षंड विहंड काल तन करि है। शंकट महा एक दिन परि है॥
चाकी मांहि मूंग ज्यौं दरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १३॥
काहू कौं कछु मन में धारै। मौति सु तेरी वोर निहारै॥
बाला गिनै न बूढा तरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १४॥
सांप गहै मूसा कौं जैसैं। मंजारी सूवा कौं तैसैं॥
ज्यौं तीतर कौं बाज विथुरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १५॥
बोक निझर चरत नित डोलै। बकरी संग काम रत बोले॥
पकरि कसाई पटकि पिछरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १६॥

---

(८) उलरना=उछलना, गिर जाना। (९) पघरना=पिघलना।

(१०) अंजुरी=अंजली, दोनों हाथ का। किन=किसने। निस्तरना=निस्तारा (मुक्ति) पाना, वा उसका साधन करना।

(१२) चोपरना=चुपड़ना, शरीर पर मलना लगाना।

(१३) विहंड=टूट टूट करेगा। शंकट=संकट, क्लेश। दरना=दलना।

(१४) तरना=तरुन, जवान।

(१५) विथुरना=बिखेर देना, (मारकर पंख आदि को) खण्ड खण्ड कर देना।

(१६) पिछरना=पछाड़ना (मारने को)।

काल परा सिर ऊपर तेरै। तूं क्यौं गाफिल इत उत हेरै॥
जैसैं बधिक हतै तकि हरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १७॥
क्षण भंगुर यहु तन है ऐसा। काचा कुंभ भर्‍या जल जैसा॥
पलक मांहिं बैठैं हीं ढुरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १८॥
जोरि जोरि धन भरे भंडारा। अर्ब्ब पर्ब्ब कछु अन्त न पारा॥
षोषी हांडी हाथि पकरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ १९॥
हीरा लाल जवाहिर जेते। मानिक मोती घर मैं केते॥
धर्‍या रहै रूपा सोवरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २०॥
रीता आया रीता जाई। उहै भली जो परची पाई॥
माया संचि संचि क्या करना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २१॥
देश विलाइति घोरा हाथी। इन मैं कोउक तेरा साथी॥
पीछे ह्वै है हाथ मसरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २२॥
मंदिर माल छोडि सब जाना। होइ बसेरा बीच मसाना॥
अंवर वोढन भूमि पथरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २३॥
बहु विधि संत कहत हैं टेरैं। जम की मार परै सिर तेरैं॥
धर्मराइ कौं लेषा भरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २४॥
पाप पुन्य का व्यौरा मांगै। कागद निकसै तेरै आगै॥
रती रती का ह्वै है निरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २५॥

---

(१७) हेरै=देखै, चोगै। हरना=हरिन मृग।

(१८) ढुरना=(यहां) विकसना, फूट जाना। बैठैं ही=बैठे बैठे ही, अकस्मात्, अनायास ही।

(१९) षोषी=खाली। हाथ में ठीकरा रह जाना।

(२०) सोवरना=सुवर्ण, सोना।

(२२) मसरना=मसलना, पछताना।

(२३) पथरना=बिछौना।

(२५) निरना=निर्णय, न्याव।

कंटक नगर चलि है भाई। तातें पंथनि सौं लपटाई॥
ऐसो त्रास जानि अति डरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २६॥
काहू काहू दुःख न दीजै। अपनी घात आप क्यौं कीजै॥
बार बार चौरासी फिरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २७॥
जो बोवै लुनियेगा सोई। अंमृत पाइ कि विष फल होई॥
यौं बिचारि अशुभ सौं टरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २८॥
वेद पुरान कहै समुझावैं। जैसा करै सु तैसा पावै॥
तातैं देषि देषि पग धरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ २९॥
भोजन करै तृपति सो होइ। गुरु शिष्य भावै किन कोई॥
अपनी करनी पार उतरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३०॥
काम क्रोध बैरी घट मांहीं। और कोऊ कहुं बैरी नांहीं॥
राति दिवस इनहीं सौं लरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३१॥
मन कौं दंड बहुत विधि दीजै। याही दगाबाज बसि कीजै॥
और किसी सेती नहिं अरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३२॥
जिनि कै राग दोष कहुं नांहीं। ब्रह्म विचार सदा उर मांहीं॥
उन संतन के गहिये चरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३३॥

---

(२६) गरुड़ पुराण के अनुसार—लोहे के काटों का वन है और लोहे के गरम खम्भे हैं जिन पर वा जिनसे पापी चलाये और बांधे जाते है।

(२८) बोवै सो लुनिये=जैसा अन्न बोवैगा वैसा ही फल (फसल) काटैगा। पाइ कि=खाने से क्या? अर्थात् अमृत खाने से विष फल नहीं हो सकता।

(३२) अरना=अड़ना, द्वेष करना।

(३३) काचा पिण्ड रहत नहिं दीसै=यह शरीर काचे (कच्चे) घडे के समान है (संसार समुद्र के जल में) यह पिघले बिना नहीं रहैगा। अथवा "शब्द मांहि पिण्ड काचा"—शरीर नाशमान ही है। जानी बीसै बसवा=अच्छी तरह, निश्चय जान लो।

काचा पिंड रहत नहिं दीसै। यह हम जानी बिसवा बीसै॥
हरि समरन कबहूं न बिसरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३४॥
जौ तूं स्वर्गलोक चलि जावै। इंद्रलोक पुनि रहन न पावै॥
ब्रह्मा हू के घर तें गिरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३५॥
गर्व न करिये राजा राना। गये बिलाइ देव अरु दाना॥
तिनके कहूं षोज हू षुरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३६॥
धरती मापि एक डग करते। हाथौं ऊपर पर्वत धरते॥
केते गये जाहिं नहिं बरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३७॥
आसन साधि पवन पुनि पीवै। कोटि बरस लगि काहि न जीवै॥
अंत तऊ तिनकौ घट परना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३८॥
कंपै धर जल अग्नि समंदा। बायु व्यौम तारागन चन्दा॥
कंपै सूर गगन आभरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ३९॥
जुदा न कोई रहनै पावै। होइ अमर जो ब्रह्म समावै॥
सुन्दर और कहूं न उबरना। संमुझि देषि निश्चै करि मरना॥ ४०॥

*॥ समाप्तोऽयं विवेक चितावनी ग्रन्थः॥ ३०॥*

---

( ३६ ) षुर ना=खुर ( पाद चिन्ह ) नहीं रहे। 'खोज खुर' निशान, चिन्ह किसी पदार्थ का बाकी रहै सो।

( ३७ ) बरना=बचना, वा वर ( श्रेष्ठ होकर ) बाकी रहना।

( ३८ ) काहिन=किस लिए ( रजवाड़ी=कांईनें )। परना=पड़ना, गिरना। कंपै=भय से, काल से, डिगमिगावै, अर्थात् अपने नाश वा प्रलय से। धर=धरणी, पृथ्वी। गगन आभरना=आकाश के भूषण ( चांद, सूरज, तारे ) अथवा आकाश अपने इन आभूषणों सहित।

# अथ पवंगम-छन्द

पवंगम*

पिय कै विरह वियोग भई हूं बावरी ॥
शीतल मंद सुगंध सुहात न बावरी ॥
अब मुहि दोष न कोइ परौंगी बावरी ॥
(परि हाँ) सुन्दर चहुं दिश विरह सु घेरी बावरी ॥ १ ॥
इत उत चलत न चित्त थके दोउ पावरी ॥
छाडे सकल सिंगार चढत नहिं पावरी ॥
सुन्दर बिरहनि दुषित पीव नहिं पावरी ॥
(परि हां) इतनक बिष (अब) बांटि सषी मुहि पावरी ॥ २ ॥
बिरह जरावत मोहि न कबहूं आरसी ॥
बिरहनि अति वेहाल न ध्त आरसी ॥

---

* 'पवंगम छन्द'—२१ मात्रा का—छन्द। ८, १३ पर यति हो। यदि ११, १० पर हो तो चन्द्रायणा। कोई इसको अरिल भी कहते हैं परन्तु ठीक नहीं।

(१) बावरी=(१) बावली, दीवानी। (२) वाव=बायु+री=टेरी (सखी)। (३) बावड़ी। (४) भंवर चक्र।

(२) पावरी=(१) पग, चरण। (२) पावड़ी, खड़ाऊं। अथवा पगरषी तक धारण की शक्ति नहीं रही। (३) मिलता (है, हे सखी)। (४) पिलादे (हेरी) परि हां+इतनक=इतना सा, थोड़ा सा। अथवा हाय! तनक, तनकसा, जब 'परिहां' यों बोलैंगे तब आगे का 'अब' भी बुल सकैगा।

शीतल मंद सुगन्ध पवन पुनि आरसी ॥
(परि हां) सुन्दर पिय परदेश न आयौ आरसी ॥ ३ ॥

विरह हिये में पैठि सु लागी वारनैं ॥
विरहनि घर ते निकसिर आई वारनैं ॥
और सपी समुंझाइ सु लागी वारनैं ॥
(परि हां) सुन्दर पियहिं मिलाइ जाउंगी वारनैं ॥ ४ ॥

पिय नैननि की वोर सैंन मुहि देहरी ॥
फरि न आये द्वार न मेरी देहरी ॥
विरह सु अंदर पैठि जरावत देहरी ॥
(परि हां) सुन्दर विरहनि दुखित सीष का देहरी ॥ ५ ॥

विरहनि के मन मांहि रहे यह सालरी ॥
तजि आभूषन सकल न वोढत सालरी ॥
वेगि मिले नहिं आइ सु अब की सालरी ॥
(परि हां) सुन्दर कपटि पीव पढे किंहि सालरी ॥ ६ ॥

छाडे सकल सिंगार सीस पर मांग ना ॥
विरहे घेरी आइ सु कतहूं माग ना ॥

---

(३) आरसी=(१) आड़, ओट (किसी प्रकार की भी नहीं मिलती) (२) दांग (तक नहीं देखती) (३) आरीसी (लगती है)। (४) धानसी, सुस्त।

(४) वारनैं=(१) जलानें। (२) वाहर को। (३) निवारन करने लगी (विरह व्यथा को)। (४) वारणे, वलैयां लूंगी (भला मानूंगी)।

(५) देहरी=(१) दे=देकर+हरी=हर लीनी। (२) देहली। (३) देह=तन को हे सखी (४) देती है। (री=हे सखी)।

(६) सालरी=(१) साल=शल्य, कांटा (री, हे सखो)। (२)'सालरी'=सालर, ओढनी, अथवा 'साल'=दुशाला (री, सखी)। (३) वर्ष (री सखी)। (४) शाला, पाठशाला या चटशाल में।

पिय के विन दीदार और नहिं मांगना ॥
(परि हां) सुन्दर पतिव्रत मांहि नहीं यह मांगना ॥ ७ ॥
दीपक मंदिर मांहिं सु राष्यौ जोइ री ॥
नैंन रहै पुनि थाकि सु मारग जोइ री ॥
पीव न आये भौंन भलौ रथ जोइ री ॥
(परि हां) सुन्दर कंत न और उसी कोइ जोइ री ॥ ८ ॥
पीव गया परदेश सु कत हूं सोधना ॥
अब हूं गृहते निकसि करौंगी सोधना ॥
जाकी सूनी सेज रहै क्यौं सो धना ॥
(परि हां) सुन्दर प्रान अधार सु मेरै सो धना ॥ ९ ॥
भूषन सकल उतार बषेरी मांग ही ॥
अंग बिभूति लगाइ चली तब माग ही ॥
मैं वासौं फिरि कह्यौ अबै मुहि माग ही ॥
(परि हां) सुन्दर रहूं न वैठि जाउं पिय मांग ही ॥ १० ॥
दूभर रैनि विहाय अकेली सेजरी ॥
जिन कै संगि न पीव विरहनी सेजरी ॥

---

(७) मागना=(१) मांग, सिर के बालों के सीमन्त में सिन्दूर आदि से सिंगार। (२) माग, मार्ग+ना नहीं। (३) याचना करना (चाहिये, क्रिया)। (४) याचना, भीख (संज्ञा)। अर्थात् पतिव्रता का प्रताप तो ऐसा है कि उसको आप ही पति मिल जायगा किसी से याचना की आवश्यकता ही नहीं। पतिव्रत धर्म की महिमा ऐसी है।

(८)जोइरी=(१)जलाकर, प्रज्वलित करके। (२)देख करके (री, सखी)। (३)तयार कर, जुवा लगा कर। (४) स्त्री, पत्नी (री, सखी)।

(९) सोधना=(१)ढूंढना(२) सुधबुध, नहीं अथवा तलाश (पता)नहीं है।(३)धण (रजवाड़ी भाषा में, प्यारी स्त्री)। (४) सो, वह धना, धन द्रव्य सर्वस्व।

(१०)मांग ही=(१) शिर के केशों की मांग(शृङ्गार)। (२)मार्ग। (३)मा=मत+

फिरै संकल वाहि विचारी सेजरी ॥
( परि हां ) सुन्दर दुःख अपार न पाऊं सेजरी ॥ ११ ॥

पंथी आवै कोइ सीस धौं वैसना ॥
कहूं जहां हीं जाह अबै इहां वैस ना ॥
पीव हिं जाइ सुनाइ रहन की वैसना ॥
( परि हां ) सुन्दर देवन और भई हूं वैसना ॥ १२ ॥

हार हमेल उतारि उतारी रापरी ॥
चौवा चन्दन छाडि लगाई रापरी ॥
जैहौं देश विदेश अव न मुहि रापरी ॥
( परि हां ) सुन्दर पिय विन जारि करौं तन रापरी ॥ १३ ॥

पीव विना तन छीन सूकि गई सापरी ॥
हाड रहै कै चाम विरहनी सापरी ॥
निश दिन जोवै माग विचारी सापरी ॥
( परि हां ) सुन्दर पति कौं छाडि फिरत है सापरी ॥ १४ ॥

---

गहि=पकड़ । मत पकड़ या मत छुवे । (४) मांगसी, मांगैंगे, चाहैंगे । ( यह मांग शब्द छन्द ७ से बहुत मिलता है । )

(११)सेजरी=(१)सेज, शय्या । ( री, हे सखी ) । (२) से वे, विरहवाली स्त्रियां (३) जरी, जड़ी ( जकड़ दी ) विरह सांकल से बांध कर । ( ४ ) से, वे । जरी, जड़ी ( बूंटी औषधि ) वे पियरूपी औषध न पाऊं तो अपार दुःख रहैगा ।

( १२ ) वैसना=( १ ) वैठने को आसन । शिर पर विठाऊं ( यहां, पंथी से पिया का पिया की खबर लानेवाला हरकारा ) ।

( १३ ) रापरी=( १ ) राखड़ी ( शिर का आभूषण, चूड़ामणि ) । ( २ ) भस्म ( री, हे सखी ) । ( ३ ) रख ( रोक ) । ( ४ ) खाक ( जला करके ) ।

( १४ ) सापरी=( १ ) साप, खेती ( तनरूपी फसल ) री ( हे सखी ) । ( २ ) साख, शाखा ( डाली जैसी पतली ) अथवा विरहणी की विरह व्यथा की

छाडि आपनौं नाथ आन की सेव का ॥
रुचै न षाटे बेर स्वाद अति सेव का ॥
को करि सकै बषांन प्रभूकी सेव का ॥
(परि हां) सुन्दर अनत न जांहिं तुम्हारे सेवका ॥ १५ ॥
मूरष मानै मोद सेव करि आनकी ॥
पति अपनौं दे छाडि रहै क्यौं आनकी ॥
पैहैं दुःख अपार प्रभू की आनकी ॥
(परि हां) सुन्दर फिरि पछिताइ कहेगा आनकी ॥ १६ ॥
टेढी पाग बनाइ अंग कहा मोरना ॥
कीये वहुत सिंगार कहा कछु मोरना ॥
जंत्र सु भूटा साजि चढ़ाये मोरना ॥
(परि हां) सुन्दर देषि बिचार इहां कछु मोर ना ॥ १७ ॥

---

साक्षी उसकी हड्डियां और खाल बाकी रह जाना है। (३) सा, वह (विरहणी स्त्री) खरी (खड़ी, खड़ी) (४) सा (वह) खरी (गधी की तरह इधर उधर मानहीन दुःखी भूखी फिरती फिरती है)।

(१५) सेवका=(१) सेव (सेवा) का (क्या)। (२) सेव (उत्तम मेवा निजपति रूप) और खाटे बेर पति से भिन्न पुरुष। (३) सेव (सेवा) का (सम्वन्ध का)। (४) सेविका (दासी) सेवा करनेवाली पतिव्रता पत्नी।

(१६) आनकी=(१) आन (अन्य) की (सम्वन्धी)। (२) प्रण (पतिव्रत की टेक) की (वात)। (३) आँण, सोगंध (अव चाहे जितना भी दुःख मिलै, मैंने भगवान की सोगन्ध खाली कि प्राण जाय पर प्रण न छोडूं)। (४) मेरे मर जाने पर आने की कह कर (पति) पछतायगा।

(१७) मोरना=(१) मोड़ना, ऐंठना। (२) अथवा सेहरा+ना (नहीं) मयूर (भी तुच्छ है)। (३) मोर=मोड़+ना=नहीं। (४) मोर=मेरा, अपना+ना= नहीं, अर्थात् संसार में अपना कुछ भी नहीं है।

उपज्यौ आतम ज्ञान अवै या तन्न मैं ॥
देख्यौ बुद्धि विचार वस्तु है तन्न मैं ॥
पूरन ब्रह्म अखंड विराजै तन्न मैं ॥
[ परि हां ] सुन्दर यह सु प्रपंच देपिये तन्न मैं ॥ १८ ॥

*॥ समाप्तोऽयं पवंगम-छन्द ग्रन्थः ॥ ३१ ॥*

---

( १८ ) तन्न मैं=( १ ) शरीर के अन्दर। ( २ ) तत्+न, अर्थात तत् ऐसा भान मिट जाने में। ( ३ ) तत्+नमैं, उसको नमस्कार करैं। ( ४ ) तन्मय होने में।

# अथ अडिला छन्द

अडिला

पिय विन सीस न पारूं पाटी। पिय विन आंषिनि बांधौं पाटी॥
पिय विन और लिषू नहिं पाटी। सुन्दर पिय बिन छतियां पाटी॥ १॥
सुन्दर विरहनि विरहै वारी। प्रीति करत किनहूं नहिं वारी॥
पिय कौं फिरी वाग अरु वारी। अव तौ आइ पहूंची वारी॥ २॥
पिय जी आपु लगाइसि वाना। पिय कारण यह कीया वाना॥
विरहै कसै कंचन ज्यौं वाना। सुन्दर तन करि पिय सौं वाना॥ ३॥
विरहै गहि दश हू दिश फेरी। किन हूं सीष देइ नहिं फेरी॥
सुन्दर पीव करी नहिं फेरा। विरहनि परी षाइ करि फेरी॥ ४॥

---

(अडिला छन्द)—अडिला, वा अडिल्ला, वा डिल्ला छन्द १६ मात्रा का चोक लिया मात्रा—गण से, होता है—अन्त भगण हो तो 'डिल्ला' अन्त गुरु हो तो 'लहुआ' इसमें प्रायः जगण (।ऽ।) नहीं पड़ता है।

(१) पाटी=केशों की पाटी पारना, सिङ्गार करना (२) कपड़े की लीर से आंख बन्द करूंगी। (३) लकड़ी की तखती। (४) बंध गई, रूक गई दुःख विरह से, अथवा फाटी।

(२) वारी=(३) फुलवाड़ी। (२) मवारी, रोकी। (१) जलाई (४) मिलने की नोवत आ गई।

(३) बाना=(१) वाण, टेव। अथवा तीर। (२) भेष। (३) आनवान, चमक, आवताव। (४) ताना बाना, एक मेक हो जा।

(४) फेरी=(१) फिराई। (२) लोटाई (३) फेरे, भांवर अथवा दोरा आना। (४) चक्कर।

पिय बिन हिरदा होइ न सीरा। पिय बिन सजनी पांउ न सीरा॥
मैं दीनी पिव ही सौं सीरा। सुन्दर मेरे इहै नसीरा॥ ५॥
मैं तौ प्रीति करन नहिं जानां। पिव सु लै आये नहिं जानां॥
तिन दिल बिरह जरावत जानां। सुन्दर अब पिय ही पै जानां॥ ६॥
पिय कारन मैं कीन्ही हेरी। पिय कौं गली गली सब हेरी॥
अब का कहूं सखी सुनि हेरी। सुन्दर पिय कबहू नहिं हेरी॥ ७॥
बिरह बिथा करि सूकत मासा। लोग सु पावन लागे मासा॥
पिय बिन आयौ फागुन मासा। सुन्दर बिरहनि तोला मासा॥ ८॥
पिय बिन नींद परै नहि पाटा। पिय बिन बिरहनि पाइ न पाटा॥
पिय बिन दिल मैं और न पाटा। सुन्दर मन सब सौं भया पाटा॥ ९॥
पिय बिन जागी रजनी सारी। पिय बिन कबहु न पहरी सारी॥
सुन्दर बिरहै करवत मारी। बिरहनि कहो रहै क्यों सारी॥ १०॥

---

(५) सीरा=(१) ठण्डा। (२) हलुवा। (३) नाता, मेल। (४) सीरी=फतह, विजय। अथवा

(६) जानां=(१) जांनी कर न सकी। (२) बरात। (३) जीव। (४) [illegible]। दूसरे पाद में 'पिव' को 'पीव' पढ़ना।

(७) हेरी=(१) आवाजें, हेले। अथवा फेरी, चक्कर। (२) ढूंढा। (३) हेरी (हे सखी!)। (४) मुझको नहीं ढूंढा।

(८) मासा=(१) मांस, गोश्त। (२) उड़द (की दाल)। (३) [illegible]। (४) तोला मासा, बहुत बेचैन। (मासा=माशा, तोल ८ रती का)।

(९) पाटा=(१) पल्ला पर। (२) कढ़ी। (३) रंज। (४) बिगड़ा हुआ, [illegible], नफरत।

(१०) सारी=(१) तमाम। (२) साड़ी (सौभाग्य का ओढना)। (३) [illegible] (काटने को) अथवा सा=समान, री=हेरी सखी। (४) पूर्ण अर्थात् [illegible] करोत से कट गई तो टुकड़े ही हो गए फिर पूरी कैसे बनी रहै।

अब सषि अपना मन वसि करना। वह तौ पिय किस ही कै करना ॥
अपनी पुसी करै सौ करना। तौ सुन्दर किस ही का करना ॥ ११ ॥
पिय कौं ढूंढे वागी वागा। पिय विन क्यौं करि थंभौं वागा ॥
पिय कारन यह पहर्‌या वागा। सुन्दर डांका दह दिश वागा ॥ १२ ॥
मात पिता अरु काका काकी। सुत दारा अरु संपत का की ॥
ज्यौं कोइल सुत सेवै काकी। सुन्दर रिद्ध राषि कर काकी ॥ १३ ॥
घर मैं वहुत भई जब माया। तब तौ फूल्यौ अंग न माया ॥
वहुरि त्रिया सौं बांधी माया। सुन्दर छाडि जगत की माया ॥ १४ ॥
गर्भ मांहिं तव किन तूं पाला। अब मांया कौं दौड़त पाला ॥
ऐसी कुबुधि ढांकि दे पाला। सुन्दर देह गलै ज्यौं पाला ॥ १५ ॥
पैंचि कमरि सौं वांध्या पटका। अधपति हुवा बैठि करि पटका ॥
काल अचानक मार्‌या पटका। सुन्दर पकरि जिमी सौं पटका ॥ १६ ॥

---

( ११ ) करना=( १ ) कर लेना, करना चाहिये। ( २ ) हाथ नहीं ( अर्थात् वस में नहीं। ( ३ ) कर्तव्य, सुकृत। ( ४ ) महसूल, दण्ड।

( १२ ) वाग=( १ ) वगीचा। ( २ ) घोडे की लगाम। ( ३ ) पोशाक, भेष। ( ४ ) पड़ गया। डांका=धाडा, लूट।

( १३ ) काकी=( १ ) चची। ( २ ) किस की। ( ३ ) कौवी ( कागली )। ( ४ ) क्या किया।

( १४ ) माया=( १ ) पूंजी। ( २ ) समाया। ( ३ ) मोह। ( ४ ) प्रपंच।

( १५ ) पाला=( १ ) पाल-पोष करी। ( २ ) नंगे पांव। ( ३ ) पाल (चादर) से। ( ४ ) वर्फ। ओले।

( १६ ) पटका=( १ ) कमर बन्धा। ( २ ) पाटा, चौकी, राजगद्दी। ( ३ ) थप्पड़। ( ४ ) गिरा दिया।

भूलौ कहा देखि या पल में। सब संसार भुलाया पल में॥
देखत बिनसि जावगा पल में। सुन्दर भार किता इक पल में॥ १७॥
आगु हि जाल किया ज्यौं मकरी। पीछैं फिर्‌या लाठि ज्यौं मकरी॥
अजहूं समुझि देषि कछु मकरी। सुन्दर मकर छाडि दे मकरी॥ १८॥
पतंग निमिति देहि जो दाना। सौ हाथी ह्वै पैहैं दाना॥
उनही मनि पस पस का दाना। सुन्दर संत मिले नहिं दाना॥ १९॥
आगैं महापुरुष जे भूता। तिन वसि कीया पंचौ भूता॥
अब ये दीसत नाना भूता। सुन्दर ते मरि मरि ह्वै भूता॥ २०॥
कोई षांहि लापसी मांडा। कोई पीवै पतरा मांडा॥
जिन चरित्र ऐसा यह मांडा। सौ तौ सुन्दर व्यापक मांडा॥ २१॥
लालच लगि सेवा की हर की। औंडी चाल लई तैं हरकी॥
मूरष फिरि पिछलीही हरकी। सुन्दर सबै बात भइ हरकी॥ २२॥

---

(१७) पल में=(१) चाल ढाल, ढङ्ग। (२) निमेप मात्र में। (३) मांसपल, शरीर के अभिमान में। (४) पलतौल=४ तोले का। ता ताखड़ी।

(१८) मकरी=(१) मकड़ी। (२) घांणी का विभाग ऊपर का। (३) मगर मच्छ की मादीन। या मगहर, अज्ञान। (४) मक्कार, छली, मक्र करनेवाला।

(१९) दाना=(१) दान, दातव्यता। (२) अन्य, भक्ष्य। (३) छोटी, क्षुद्र। (४) बुद्धिमान, अनुभवी, योग्य।

(२०) भूता=(१) हुए थे, उत्पन्न हुए थे। (२) पृथी, अप, तेज, वायु आकाश। (३) प्रेत, जिन। (३) प्राणी नाना प्रकार के।

(२१) मांडा=(१) मैदा की मांटी या पपड़ी खाद्य वस्तु। (२) पतला लपटा, चावल का मांड। (३) रचा, फैलाया। (४) फैला हुआ।

(२२) हरकी=(१) हर किसी की (भगवान को छोड़ कर)। (२) मैंडक की (कि जिससे लक्ष्य पर नहीं पहुंच सकता)। (३) पशु की तरह हरे घास की लालसा की। (४) हलकी (घाट) हो गई।

जलतौ फिर्यौ तपति ज्यौं हरिकी । शीतलता उपजी नहिं हरिकी ॥
बहु विधि मार षाइ है हरिकी । सुन्दर सेवा करी न हरिकी ॥ २३ ॥
ऐसें रटि जैसें सारंगा । अनत न भ्रमि जैसें सारंगा ॥
रसिक होइ जैसें सारङ्ग । तौ सुन्दर पावै सारङ्ग ॥ २४ ॥
जौ कर्मनि कौ ढारै वासा । तौ लगि परि है जमका पासा ॥
सत संगति का लागै पासा । तौ सुन्दर हरि ही कै पासा ॥ २५ ॥
जौ तेरै ढिग आवै नारी । तौ तूं कहि उठि नारी नारी ॥
तल मैं शोषि लेइ सब नारी । सुन्दर रथ न चलै बिन नारी ॥ २६ ॥
जामैं हुतौ सबनि कौ भागा । भांडा सोई भ्रम का भागा ॥
अब तौ मस्तक जाग्यौ भागा । सुन्दर छाडि जगत कौं भागा ॥ २७ ॥

---

( २३ ) हरिकी=( १ ) सूर्य की वा अग्नि की (संसार के तापत्रय से दग्ध होता रहा, जैसे सूर्य की वा आग की गर्मी से पदार्थ तप्त वा दग्ध होते हैं )। ( २ ) चन्द्रमा ( ज्ञान वा भक्ति से तापत्रय का निवारण होकर शान्ति की शीतलता नहीं प्रगट हुई )। ( ३ ) यमराज की। ( ४ ) भगवान की।

( २४ ) सारंगा=( १ ) पपीहा ( २ ) हिरण। ( ३ ) भौंरा। ( ४ ) शारङ्ग-पाणि, भगवान विष्णु।

( २५ ) पासा=( क ) चौपड़ का पासा—पासा डारना, खेल खेलना, संग्रह करना ( ख ) पाश, फांसी। ( ग ) पुट ( जैसे औषधि या मदिरा के )। ( घ ) निकट।

( २६ ) नारी= ( क ) स्त्री। ( ख ) बाघिन। अथवा, नहीं री निषेध कर ( ग ) नाडियां शरीर की (रुधिर और वीर्य की)। ( घ ) नाड़ी। जैसे बिना नाड़ी के रथ नहीं चल सकता वैसे बुद्धि वा आत्मबल बिना शरीर की सद्गति नहीं हो सकती।

( २७ ) भागा=( क ) हिस्सा, मेल। ( ख ) भांगा, तोड़ दिया, टूट गया। अर्थात् "सबनि" जो सब पूर्व कर्म वा संसार, उससे मिथ्याज्ञान का एक मिथ्या भ्रम-घट वा शरीर बनता है, जैसे रज्जु में सर्प, वह ज्ञान के उदय से नाश हो गया। ( ग ) भाग्योदय। ( घ ) दौड़ा, त्याग कर।

नगनु छाडि तन कीया नागा । वन मैं जाइ रहै ज्यौं नागा ॥
पवन अहार किये ज्यौं नागा । सुन्दर राम विना सब नागा ॥ २८ ॥
रिपु ज्यौं मरै बान कौ सरना । तातैं मन मैंवासी सरना ॥
देखि बिचारि बहुरि ओसरना । सुन्दर पकरि राम कौ सरना ॥ २९ ॥
जौ तौ तैं प्रभुजी कौ चरना । तौ तूं भयौ विमुख हरि चरना ॥
अब तैं पकरि कमरि मैं चरना । सुन्दर इत उत फिरि कछु चरना ॥ ३० ॥

*॥ समाप्तोऽयं अडिल्ला छन्द ग्रन्थः ॥ ३२ ॥*

---

( २८ ) नग्न, (क) विरक्त । (ख) वनवासी जाति । ( ग ) सर्प । ( घ ) हीन, दीन ।

( २९ ) शर (क) तीर । ( ख ) विजित, वशमें । ( मैंवासी=अवल ) । ( ग ) आसर, नहीं । ( घ ) शरण ।

( ३० ) चरना=( क ) दास, जौतौ=यदि । ( ख ) चरण । ( ग ) कमर वन्ध ( अर्थात् होशियार हो ) ( घ ) चलना या खाना । मत भटक ।

# अथ मडिल्ला

मडिल्ला*

बंधन भयौ प्रीति करि रामा। मुक्त होइ जौ सुमिरै रामा ॥
निशि दिन याही करै विचारा। सुन्दर छूटै जीव बिचारा ॥ १ ॥
एक कर्म बंधन ह्वै मोटा। तैं बंधी कर्मनि की मोटा ॥
याही सोप सुनै किन काना। सुन्दर देह जगत सौं काना ॥ २ ॥
मूरष तृष्णा बहुत पसारी। हरद हींग लै भयौ पसारी ॥
औरनि कौं ठगि ठगि धन सांचा। सुन्दर हरि सौं होइ न सांचा ॥ ३ ॥
तृष्णा करि करि परजा भूले। तृष्णा करि करि राजा भूले ॥
तृष्णा लगि दशहूं दिश धाया। सुन्दर भूषा कबहु न धाया ॥ ४ ॥

---

* मडिल्ला छन्द—यह छन्द अडिल्ला जैसा ही है १६ मात्रा का अन्त २ गुरु है। "रणपिङ्गल" में अरिल्ल के नोट में "मागधीपिङ्गल" के प्रमाण से यह विशेषता दी है कि एक पाद में २ यमक हो।

(१) रामा=स्त्री। रामा=राम, भगवान। विचारा=विचार, सोचना। विचारा=बेचारा, दीन।

(२) मोटा=बड़ा, भारी। मोटा=पोट, गठड़ी। काना=कान, श्रवण। काना=कन्नी, नांका, तरह देना।

(३) पसारी=फैलाई, बढ़ाई। पसारी=पंसारी। अल्पज्ञ होकर भी बहुज्ञता का अभिमानी)। साँचा=संचय किया। सांचा=सच्चा, अनन्य।

(४) भूले=( भगवान को ) भूल गये। भूले=पृथ्वी, धरती छीन वा विजय करके। धाया=दौड़ा। धाया=धापा, तृप्त हुआ।

मान मुलक साथी अरु घोरा। बहुत गर्व करि घन ज्यौं घोरा॥
कछु आवैं करी न वेरा। सुन्दर छिन में किया नवेरा॥ ५॥
माया ले करि घर में गाडी। निश दिन भरि भरि ल्यायौ गाडी॥
भगरि कुरसी सौं दिन काटै। सुन्दर सूम न कोडी काटै॥ ६॥
औरनि दई न आपु न पाई। माया धरी पोदि कर पाई॥
तेरी रही सूम की थाती। सुन्दर दी आगै कौं थाती॥ ७॥
मन मगरूर टेढी पागा। रोम हि रोम विषै रस पागा॥
काल अचानक आइ पछारा। सुन्दर भया छिनक मैं छारा॥ ८॥
पाट पटंबर सोना रूपा। भूलौ कहा देषि यह रूपा॥
छिन में बिलै जात नहिं वारा। सुन्दर टेरि कह्या कै वारा॥ ९॥
जौ न देहि धणीं कौं लेपा। तौ तूं जौ जानै सौ लेषा॥
जौ तोपैं नहिं आवैं जावा। तौ सुन्दर टूटेगी जावा॥ १०॥

---

( ५ ) घोरा=घोड़ा। घोरा=गर्जा, घुराया। वेरा=वेर, देर। नवेरा=नबेड़ा, नाश।

( ६ ) गाडी=पृथ्वी में गाड दी। गाड़ी=शकटी ( छकड़ा, लढ़ूढी )। भगरि कुरसी=[illegible] ( साकर ) काटै=विताये। काटै=खरचै।

( ७ ) पाई=भोजन किया, भोगी। पाई=खड्डा। थाती=धरोहर, धरी हुई, जमा पूंजी।

( ८ ) पछारा=पछाड़ दिया, मारा। छारा=रेत, नाश। पागा=पगिया, पगड़ी। पागा=पगा, मग्न हुआ।

( ९ ) रूपा=चांदी। रूपा=रूप ( नाम रूप, मिथ्यात्व ) वारा=विलम्ब ( क्षण भंगुर ) बिवारा=वेर वेर कई दफै।

( १० ) धणीं=भगवान। लेपा=हिसाब। ले+पा=लेकर+खालै अर्थात् कर्मों का नाश में नाश कर ले। जावा=जवाब, उत्तर। जावा=जवाड़ी अर्थात् थप्पड़ के मारे मुंह टूट जायगा अर्थात् नरक यातना मिलैगी वा चौरासी मिलैगी ।

जौ तैं हाथ लिया है आसा। तौ अंब छाडि औरकी आसा ॥
निहचै पकरि एक ही भौना। तौ सुन्दर किसही का भौना ॥ ११ ॥
वरषा सीस सीत मधि नीरा। उष्ण काल पावक अति नीरा ॥
ऐसी कठिन तपस्या साधी। सुन्दर राम विना का साधी ॥ १२ ॥
अधो सीस ऊरध कौं पाया। राज पाट कछु चाहै पाया ॥
भीतरि भर्‌या कुबुधि सौं भाँडा। सुन्दर राम विनां ह्वै भांडा ॥ १३ ॥
सिर पर जटा हाथ नष राषा। पुनि सब अंग लगाई राषा ॥
कहैं दिगम्बर हम औधूता। सुन्दर राम विना सब धूता ॥ १४ ॥
यौगी सो जु करै मन न्यारा। जैसैं कंचन काढै न्यारा ॥
कान फडाएं कोइ न सीधा। सुन्दर हरि मारग चलि सीधा ॥ १५ ॥
जो सब तें हुवा वैरागी। सो क्यौं होइ देह बैरागी ॥
निशि दिन रहै ब्रह्म सौं राता। सुन्दर सेत पीत नहिं राता ॥ १६ ॥

---

( ११ ) आसा=फारसी में असा, छड़ी, लकड़ी। आसा=आशा। भौनां=भवन ढीडा, अवलम्ब। भौना+ना=भय+नहीं।

( १२ ) वारिश को माथे पर झेली। शीत ऋतु में जल में खड़ा रहा। गर्मी के मोसम में पंचाग्नि तपी। नीरा=नीर, जल ; नीरा=नीड़ा, पास। साधी=साधन की। सा+धी=वह+धी, वुद्धि।

( १३ ) पाया=पांव। सिर नीचे ऊपर का पांव करने से कठिन योगासन और तपस्था से अभिप्राय है। ( २ ) पाया=पाना, प्राप्त करना। भांडा=( १ )वरतन, शरीर ( २ ) वुराई, अपयश।

( १४ ) राषा=( १ ) रक्खा। हाथ की चिटली ऊंगली या सब नषों को न कटवा कर वढ़ाया। (२) भस्म, विभूति। औधूत=अवधूत, मस्त साधु। धूता=धूर्त्तता।

( १५ ) न्यारा=( १ ) अलग ( संसार से )। ( २ ) न्यारा=न्यारिया, जो सोनेचान्दी को मेल मिलाव से, मशाले से शुद्ध करता है। सीधा=(१) सिद्ध (२) जो टेढा न हो।

( १६ ) वैरागी=( १ ) विरक्त, त्यागी। ( २ ) वै=विशेष+रागी=अनुरागी।

[illegible] जो रहै उदासा। जानै सब का होइउ दासा॥
[illegible] ज्ञान में रहना। सुन्दर या बिन दूजी रहना॥ १७॥
[illegible] कहा कीनो जैनां। ज्ञान दृष्टि अभि अंतर जैनां॥
[illegible] को लखौ न पोजा। सुन्दर जती भये ज्यौं पोजा॥ १८॥
[illegible] पिंड की वाता। पृथ्वी आप तेज नभ वाता॥
[illegible] काम सुनावे अर्था। सुन्दर ढकहि वेद कौ अर्था॥ १९॥
[illegible] बहु भांति पुराणी। नीकी लागै बात पुराणी॥
[illegible] जब छूटै रागा। सुन्दर हरि रीझै सो रागा॥ २०॥

॥ समाप्तोऽयं माडिल्ला ग्रन्थः॥ ३३॥

---

[illegible]=(१) रत, अनुरक्त, तन्मय। (२) राता=रक्त, लाल (उसकी भेदभाव नहीं, [illegible] रहती है)।

(१७) उदासा=(१) उदासीन भाव रखनेवाला। (२) होइउ=हो गया, [illegible]+दासा=दास, चाकर। अथवा सब कोई ऐसा जानते हैं कि ये कभी अप्रसन्न, [illegible] नहीं होंगे। तामस=तमोगुण (क्रोधादि) रहना=(१) बना रहना। (२) रह=रस्ता, मार्ग+नां=नहीं। या (इस ज्ञान) बिन (बिना) और रस्ता नहीं है।

(१८) जैना=जैन लोग। (१) जै=जो+नां=नहीं। यदि अन्तरात्मा को [illegible] का ज्ञान नहीं तो वह क्या जैनी हो अथवा "अयमात्मा ब्रह्म" ऐसा ज्ञान हृदय में पाकर जिसने अज्ञान पर जै (विजय) नहीं पाई तो वह जैन नहीं। पोजा= (१) [illegible], पता। (१) पोजा=नपुंसक (फा०ख्वाजासरा)। जती=जैन यती यदि [illegible] ज्ञान को न खोज कर पा सके तो वे पुरुषार्थहीन हैं, हिंजड़ों के समान।

(१९) अर्थ स्पष्ट है। पण्डित लोग सरल, कर्मकाण्ड और पुरुषार्थचतुष्टय की [illegible] वेद के अर्थ को उल्टा छिपाते हैं जिसमें ब्रह्मज्ञान भरा पड़ा है।

(२०) पुराणी=(१) पुराण की। (२) प्राचीन। रागा=(१) आसक्ति (विषयों में) (२) रागा=गान। १९ और २० वें छन्दों में वेद और पुराण की [illegible] कही है कि उनसे ब्रह्म जाना जा सकता है परन्तु पण्डित लोग अर्थ कुछ का [illegible] करके असल बात को नहीं कहते हैं।

# अथ बारहमासो

पवंगम

प्रथम सषीरी चैत वर्ष लागो नयौ ॥
मेरौ पिव परदेश बहुत दिन को गयौ ॥
बिरह जरावै मोहि बिथा का सौं कहौं ॥
( परि हां ) सुन्दर ऋतु बसंत कंत विन क्यौं रहौं ॥ १ ॥

अब आयौ वैसाष भाष नहिं कंत की ॥
जुब्बन क्यौं वसि होइ छक मैंमंत की ॥
तब ही मानै शंक सु विस्वावीसरी ॥
( परि हां ) सुन्दर अंकुश पीव धरै जब सीसरी ॥ २ ॥

जैठ तपै दिन रैंनि सु मेरी छत्तियां ॥
पीव संदेस लिषाइ न भेजी पत्तियां ॥
चंदन चन्द वयारि लगै तन तीररी ॥
( परि हां ) सुन्दर बिरहनि देषि धरै क्यौं धीर री ॥ ३ ॥

---

पवंगम का लक्षण ऊपर दे दिया गया है—'बारहमासे' में यही छन्द है।

( १ ) ऋतु को 'ऋतू' पढ़ना होगा।

( २ ) भाष=आवाज, खवर, संदेसा। जुवन=योवन। छक=छकी। अंकुश=मदमत्त हाथी के रूपक से अंकुश=ताड़ना मन की।

( ३ ) चन्दन, चन्द, वयारि=चन्दनादिक स्वभाव से ठण्डे हैं परन्तु विरह-व्यथा में ये तपाते हैं, दुःख देते हैं मानों तीर लगा।

आयौ मास असाढ गाढ किन हूं किया ॥
राखे पिय बिरमाइ सु आवन नां दिया ॥
हूंबरहूं किस लागि अकेली सेजरी ॥
(परि हां) सुन्दर बिरहनि रोइ मरै इस हेजरी ॥ ४ ॥
सावन मास संदेस कहै को नेहके ॥
पंथी रहै सु वैठि डराने मेह के ॥
ना इततें कोउ जाइ न हातें आवई ॥
(परि हां) सुन्दर बिरहनि दुःखन रैनि बिहावई ॥ ५ ॥
भादौं गहर गंभीर अकेली कामिनी ॥
मेघ रह्यो भर लाइ चमंकत दामिनी ॥
बहुत भयानक रैनि पवन चहुं दिशि वहै ॥
(परि हां) सुन्दर बिन उस पीव बिरहिनि क्यौं रहै ॥ ६ ॥
आस रही आसोज आइहैं पीवरी ॥
बार बार समुझाइ सु राख्यौ जीवरी ॥
निर्मल देषि अकाश शरद ऋतुकी निसा ॥
(परि हां) सुन्दर पीव न पास अबहिं जीवन किसा ॥ ७ ॥
कातिक कंत समीप त्रिया ते हैं सुखी ॥
हूं तौं फिरौं उदास पीव बिन अति दुखी ॥
फूले कंवल अनंत चहूं दिशि चांदनी ॥
[परि हां] सुन्दर बिरहिनि देषि भई है मांदिनी ॥ ८ ॥

---

(४) गाढ=ओछी की, (मुझ बिरहिन के साथ) वैर किया। या प्रिय को हठ करके पकड़ रक्खा। हूंबरहूं=मैं किस को अच्छा समझूं वा पति करूं अर्थात् [illegible] में हढ़ हूं। हेज=प्रेम।

(५) बिहावई=बिहानी, बिताई।

(६) बिरहिनि को बिरहिनी पढ़ना।

(८) मांदिनी=मन्दता, मांदगी, उदासी।

अगहन पिय की बात कहै को सुनि सषी ॥
हृदै औद मुख और सु मैं मन मैं लषी ॥
आवन कौं कहि गये अजौं नहिं आइया ॥
[ परि हां ] सुन्दर कपटी कंत उंहीं बिरमाइया ॥ ९ ॥
पोस मास की राति पीव बिन क्यौं कटै ॥
तलफि तलफि जिय जाय करेजा अति फटै ॥
सूंनी सेज संताप सहै सो बावरी ॥
[ परि हां ] सुन्दर काढौं प्राण सु अबहिं उतावरी ॥ १० ॥
माघ सु परै तुसार जतन सब को करै ॥
सौरि सुपेदी छोडि संग पिय के परै ॥
हूं तौ भई अनाथ आसिरा को नहीं ॥
[ परि हां ] सुन्दर बिरहनि दुखित पुकारै मन मंहीं ॥ ११ ॥
फागुन घर घर फाग सु षेलहिं कंत सौं ॥
केसरि चन्दन अगर गुलाल बसंत सौं ॥

---

बारहमासिया वा ऋतु वर्णन के साथ प्रति मास विरह दशा का वर्णन करना भाषा-कवियों में एक रीति सी है। भाषा में सैकड़ों बारहमासिये वर्णित हैं। सुन्दरदासजी के इस बारहमासिये का आध्यात्मिक अर्थ जिज्ञासु-विचार कर सकैंगे, बहुत आनन्द का अभिप्राय है।

( ९ ) अगहन=अग्रहायन मास, मार्गशीर्ष। उंहीं=उसी ( सोतिन ) ने, वा वहीं ( परदेश में )

( ११ ) तुसार=तुषार, वर्फ की वर्षा, ठण्डे जल-कण। सौरि=सौड़, तोशक। सुफेदी=सफेद वा दोवड़। वोडि=औढ़ कर। परै=सोवै, लेटै। आसिरा=आसरा, आश्रय। मंही=मांहीं, अन्दर।

मेरैं नख शिख अग्नि वारि बिरहा दई ॥
[ परि हां ] सुन्दर मृतक समान देपि बिरहनि भई ॥ १२ ॥
बीते बारह मास बिरहनी तलफतैं ॥
निहरि न आई तोहि निश दिन कलपतैं ॥
अबहिं दया करि आव जीवका दांन दै ॥
[ परि हां ] सुन्दर प्रानहिं रापि निकसि जिनि जांन दै ॥ १३ ॥

*॥ समाप्तोऽयं बारहमासो ग्रन्थः ॥ ३४ ॥*

---

( १३ ) निहरि=मेहरबानी, दया, कृपा ।

# अथ आयुर्बल भेद आतमा विचार

चौपई

गुरु बंदन करि करौं उचार। आयुर्बल कौ सुनहु बिचार॥
ब्रह्म आदि कीट पर्यंत। आयुर्बल वीतै ह्वै अन्त॥ १॥
सतयुग लक्ष वर्ष की आव। त्रेता दश सहस्र ठहराव॥
द्वापर एक सहस्रहिं जांनीं। कलियुग मैं सौ बरष बषांनीं॥ २॥
घटत घटत नउवै रहिं जांहि। असी वर्ष कै सत्तर मांहिं॥
साठि पचास वर्ष चालीस। तीस बीस दश एक बरीस॥ ३॥
एक बर्ष के बारह मास। ताहू मांहिं घटत हैं स्वास॥
ग्यारह दश नव आठ कि सात। षट कै पांच च्यारि पुनि जात॥ ४॥
तीन दोइ कै एकै होइ। आयुर्बल गति लषै न कोइ॥
एक महीना के दिन तीस। घटत घटत दिन रहे जु बीस॥ ५॥

---

आयुर्वल=आयु, आयुरदा, जीवन की अवधि, आयुष्य।

( २ ) सतयुग...=प्रत्येक युग में मनुष्य की आयुष्य न्यूनाधिक होना पुराणों में लिखा है। सतयुग से आरम्भ कर कलियुग तक दशमांश और कलियुग से सतयुग तक दशगुणी अधिक आयु है। एक लाख से सौ तक—और विलोम १०० से १००,००० तक।

( ३ ) से ( ९ ) तक आयु के मान के अनुसार घटाव दिखाकर उपदेश दिया है कि प्रति निमेष वा पल इसका मान है। यह उसी क्षण से घटती है, जिस पल से यह बनती है। प्रतिक्षण परमात्मा का स्मरण करना आयु की मानों सफलता और सार्थकता है। फिर आयु के घटाव-बढाव पर सूर्य और बांस की छाया का बहुत सुन्दर

दीसतु मैं पन्द्रह दश पांच। च्यारी तीन द्वै इक दिन सांच॥
एक दिवस की घटिका साठि। कै पचास चालीस हु नाठि॥ ६॥
तीस बीस दश पांच कि एक। एक घड़ी मैं गये अनेक॥
एक घड़ी की साठि निमेप। घटत घटत एकै पल शेप॥ ७॥
एक पलक पट स्वासा होइ। तासौं घटि बधि कहै न कोइ॥
पंच च्यारि त्रिय द्वै इक स्वास। अर्ध पाव अध पाव विनास॥ ८॥
यौं आयुर्बल घटतौ जाइ। काल निरंतर सब कौं पाइ॥
ब्रह्मा आदि पतंग जहां लौं। उपजै विनसै देह तहां लौं॥ ९॥
जथा बांस लघु दीरघ होइ। तिन की छाया घटि बधि होइ॥
जब सूरज आवै मध्यान। दोऊ छाया एक समान॥ १०॥
यौं लघु दीरघ घट कौ नाश। आतम चेतन स्वयं प्रकाश॥
अजर अमर अविनाशी अंग। सदा अखंडित सदा अभंग॥ ११॥
घटै न बढै न आवै जाइ। आतम नभ ज्यौं रह्यौ समाइ॥
जो कोइ यह समुझै भेद। संत कहैं यौं भाषै वेद॥ १२॥
ये चौपई त्रयोदश कही। आतम साक्षी जानौं सही॥
सुन्दर सुनै विचारै कोइ। सो जन मुक्ति सहज ही होइ॥ १३॥

*॥ समाप्तोऽयं आयुर्बल भेद आत्मा विचार ग्रन्थः ॥ ३५ ॥*

---

उदाहरण या दृष्टान्त देकर मध्यान्ह में बांस की छाया बांस में ही लीन हो गई इससे यह जान लेना कि माया छायारूप किस प्रकार नष्ट होकर ब्रह्मज्ञान का, मध्यान्ह का, प्रखर सूर्य कैसे उदय हो सकता है। आगे (१०) से अन्ततक (१३) तक घट की अनित्यता और स्वयं-प्रकाश आत्मा की नित्यता तथा उसकी प्राप्ति से सहज मुक्ति का लाभ होता है, वर्णित है।

उत्तर

बहिर्चित्त चितवै अनेकं। अंतर चित्त चित्तवन एकं॥
परम चित्त चित्तवन नहिं कोई। चित्तवन करत ब्रह्ममय होई॥ ६॥

प्रश्न

बहि जो अहं सु कौन प्रकारा। अंतः अहं कौन निर्द्धारा॥
परम अहं कैसैं करि पइये। सुन्दर सद्गुरु मोहि लपइये॥ ७॥

उत्तर

बहि जो अहं देह अभिमानी। चारि वर्ण अंतिज लौं प्रानी॥
अंतः अहं कहै हरिदासं। परम अहं हरि स्वयं प्रकासं॥ ८॥
चतुष्ट अंतः करण सुनाये। त्रिधा भेद सद्गुरु तैं पाये॥
यह नीकें करि संमुझौ प्रानी। सुन्दर नौ चौपई बपानी॥ ९॥

*॥ समाप्तोऽयं त्रिविध अन्तःकरण भेद ग्रन्थः॥ ३६ ॥*

---

वास्तविक विषय कोई ग्रन्थान्तरों में नहीं है। परम कहने से निवृत्ति की अवस्था वा समाधिस्थ होना समझिये। ब्रह्मानन्द का अनुभव यही अवस्था है।

( ७ ) अहं=अहंकार।

( ९ ) चतुष्ट=चतुष्टय, चार।

# अथ पूरबी भाषा बरवै

बरवै ❀

सद्‌गुरु चरण निनाऊं मस्तक मोर।
बरवै सरस सुनावऊं अद्भुत जोर ॥ १ ॥
पण्डित होइ सु पावइ अरथ अनूप।
हेठ भरलय निहारिय ऊपर कूप ॥ २ ॥
कुम्भ भरल संपूरन निर्मल नीर।
पंषि तिसाई गइले सागर तीर ॥ ३ ॥
गंगा जमुन दोउ बहइय तीक्षण धार।
सुमति नवरिया बैसल उतरब पार ॥ ४ ॥
औरउ अचिरज देषल बांझ क पूत।
पंगु चढल परबत पर बड अवधूत ॥ ५ ॥

---

❀ बरवै छन्द—( पूर्वीभाषा में )—मात्रिक छन्द विषम—पहिले तीसरे पाद में १२, १२ मात्रा और दूसरे चौथे में ७, ७ मात्रा होती ।

( १ ) निनाऊं=नावावूं । मोर=मेरा । सुनावऊं=सुनाऊं ।

( २ ) पावई=पावै, पावैगा । हेठ=नीचै । भरल=भरती हैं । पनिहारिय= पनिहारियां ।

( ३ ) भरल=भर लिया । पंषि=पक्षी । गइले=गये ।

( ४ ) वहइय=बहती है । नवरिया=नवका, नाव । वैसल=बैठ कर, वैठनेवाला । उतरब=उतरना, उतरियेगा ।

( ५ ) औरउ=और, अन्य । घांझ कपूत=वांझ स्त्री के वैठा पुत्र है । ( देखो २४।२

जल महिं पावक प्रजल्यउ पुंज प्रकाश।
कंवल प्रफुल्लित भइले अधिक सुवास॥ ६॥
अंधकार मिटि गइले ऊगल भान।
हंस चुगैं मुक्ताफल सरवर मान॥ ७॥
बहुत जतन कैलावल अद्भुत बाग।
मूल उपरतर डरिया देपहु भाग॥ ८॥
सहज फूल फर लागल बारह मास।
भंवर करत गुंजारनि विविधि विलास॥ ९॥
संघ डार पर बैसल कोकिल कीर।
मधुर मधुर धुनि बोलइ सुख कर सीर॥१०॥
अवर अनेक विहंगम चातक मोर।
चकवा कोकिल केकिय प्रकट चकोर॥११॥

---

सवैया विपर्यय अङ्ग—छन्द ६—"बंध्यापुत्र पंगु इक जायो")। सात्विक बुद्धि तो बंध्या माता है उससे ज्ञानरूप पुत्र उत्पन्न हुआ।

(६) प्रजल्यउ=प्रज्वलित हुई। (सवैया विपर्यय छन्द ८ में—"पानी मांही जरै अंगीठ"—) ब्रह्मज्ञानरूपी अग्नि और शीतक सतोगुणीरूपी अन्तःकरण ही शीतल जल।

(७) मिटि गइले=मिट गया। ऊगल=ऊगा, उदय हुआ। ज्ञान का प्रकाश हुआ। हंस=जिज्ञासु ज्ञान के प्यासे वा भूखे सन्तजन। मुक्ताफल=ज्ञान-वैराग्य। मान=विचार।

(८) जतन कै=जतन करके। लावल=लगाया, लाया। मूल उपर तर डरिया=इस वृक्ष वा बाग की जड़ तो ऊपर मूल पुरुष में और डार=डालियांरूपी संसार वृक्ष फैला हुआ कर्मफल देता है। "ऊर्ध्वमूलमधः शाख..."(भगवद्गीता)

(९) से अन्ततक—इस परमावस्था परमानन्द प्राप्ति और योग—समाधि के सुख और उसकी बहार और दृश्य का वर्णन है जो योगस्थ ध्यानमग्न योगियों को अनुभव होता है।

सब के हू मन भावन सरस बसंत।
करत सदा कौतूहल कामिनि कंत ॥ १२ ॥
झूलत बैसि हिंडोरनि पिय कर संग।
उत्तम चीर बिराजल भूषन अंग ॥ १३ ॥
निशि दिन प्रेम हिंडुलवा दिहल मचाइ।
सेई नारि सभागिनि झूलइ जाइ ॥ १४ ॥
सज्जन मिलिकैं गावल मंगलचार।
प्रेम प्रकाश दशौं दिश भय उजियार ॥ १५ ॥
सुख निधान परमातम आतम अंस।
मुदित सरोवर महिंया क्रीडत हंस ॥ १६ ॥
एक सेजवर कामिनि लागलि पाइ।
पिय कर अंगिह परसत गइलि बिलाइ ॥ १७ ॥
रस महिया रस होइहि नीर हि नीर।
आतम मिलि परमातम षीर हि षीर ॥१८॥
सरिता मिलइ समुद्र हिं भेद न कोइ।
जीव मिलइ परब्रह्म हि ब्रह्मइ होइ ॥ १९ ॥

---

( १४ ) दिहल मचाइ=मचा दिया, बना दिया, चला दिया। यह उस ही ज्ञान-गम्भीर सुखावस्था के झोटे हैं जो उस अवधूत मस्ती में ज्ञानियों को प्राप्त होते हैं। जिसमें जीवरूपी स्त्री ब्रह्मरूपी अपने पति से मिल कर लय हो जाती है। जीव-तत्व परमात्मतत्व में मिल जाता है। इस सरस वसन्त का वर्णन दादूजीने, कबीरजी ने वा अन्य महात्माओं ने बहुत सुन्दर वर्णित किया है।

( १५ ) प्रेम प्रकाश=प्रेमानन्द के वैभव में दुःख शोकरूपी अन्धकार विलायमान हो जाता है। केवल आनन्द की वृत्ति रह जाती है।

( १६ ) महियां=मांही, अन्दर।

( १७ ) लागलि=लगी। कर=का। गइलि=गई, हो गई।

इक अध्यातम जानहुं गुरु मुख दीस।
सुंदर सरस सुनावल बरवै बीस ॥ २० ॥

*॥ समाप्तोऽयं पूरबी भाषा बरवै ग्रन्थः ॥ ३७ ॥*

*॥ इति श्री स्वामी सुन्दरदास विरचित ३७ लघुग्रन्थ संपूर्ण-"सर्वांगयोगप्रदीपिका" ग्रन्थ से लगाकर "पूर्वी भाषा बरवै" तक ॥*

इन सैंतीस लघुग्रन्थों की सर्व छंद संख्या १२१६ है ॥

---

( २० ) दीस=दीक्षा का बिगड़ा रूप, उपदेश।

॥ लघुग्रन्थों की सुन्दरानन्दी टीका समाप्त ॥

# शुद्धिपत्र

## ज्ञान समुद्र

| मूल पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| ४ | प्रमाण | प्रणाम |
| ११ | कोई | कोइ |
| ६ | षटसु | षष्ठसु |
| २ | सिन्तत | सिद्धन्त |
| ६ | लछण | लच्छण |
| ४ | कहिये | लहिये |
| २ | चल | जल |
| ३ | अथ | अर्थ |
| ६ | अन्योन्या | अन्योअन्या |
| ११ | स्वेदज्ज | स्वेदज |
| ३ | झलत | झूलत |
| ५ | मन्न | मन |

## सर्वाङ्ग योग प्रदीपिका

| मूल पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| ११ | अपर्स्स | अपरस |
| ११ | दिषराव | दिषरावैं |
| १ | मत्ता | मता |
| ६ | लिष | लिष्यौ |
| १२ | विधि | निधि |
| ६ | दिपै | देपै |

| पृष्ठ | मूल पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| | **पंचेंद्रिय चरित्र** | | |
| १४३ | १ | क | कैं |
| १४६ | ११ | जानैं | आनैं |
| | **सुख समाधि** | | |
| १५५ | ८ | धौंटि | घौंटि |
| | **गुरु सम्प्रदाय** | | |
| २०१ | ४ | प्रति | अति |
| २०२ | १२ | सुन्दरि | सुन्दर |
| | **बावनी** | | |
| २२२ | ३ | मती | मति |
| २२२ | ७ | ढारन | ढारत |
| २२४ | १ | मारि | मरि |
| | **भ्रम विध्वंस** | | |
| २३७ | ११ | अंधेरे | अंधेरे |
| | **गुरु उपदेश ज्ञानाष्टक** | | |
| २५० | ५ | भास | भासै |
| | **पीर मुरीद अष्टक** | | |
| २८३ | ४ | ऐसा | ऐसी |
| २८४ | १ | हुई | हुई |
| | **अजबख्याल अष्टक** | | |
| २८६ | ५ | अल्लाह | अल्लह |
| २९० | ३ | त्तरा | रत्ता |
| २९० | ५ | हजार | हाजर |
| २९३ | ५ | अफ्ताब | आफ्ताब |

| मूल पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| **ज्ञान झूलनाष्टक** | | |
| १ | प | पै |
| **हरिबोल चितावनी** | | |
| ७१३ | | ३१७ |
| ४ | जतु | जंतु |
| **तर्क चितावनी** | | |
| १६ | मभारी | मंभारी |
| **विवेक चितावनी** | | |
| ११ | कोउक | कोउन |
| ६ | होइ | होई |
| ६ | गुरु | गुरू |
| **अडिला छंद** | | |
| ८ | तल | पल |
| २ | अबल | प्रबल |
| **बारहमासा** | | |
| २ | औद | और |
| १० | छोडि | वोडि |
| **आयुर्बलभेद आत्मा विचार** | | |
| २ | ब्रह्म | ब्रह्मा |
| १४ | कोइ | कोई |
| **पूरबी भाषा बरवै** | | |
| १२ | अंगिह | अंगहि |